सार्वजनीन स्वीकृति के कारण यहाँ किसी भी क्रिया का अध्याहार किया जा सकता है। साथ ही क्रिया के विशेष्य होने से 'प्रयाति पुरुषस्तस्य चरणावभिवादये' इत्यादि में 'तत्' शब्द से पुरुष-परामर्श नहीं होगा और वह विशेषण के रूप में उपस्थित होने लगेगा। अन्यथा *'दशैते राजमातङ्गास्तस्यैवामी तुरङ्गमाः'* जैसे वाक्यों की भी साधुत्वापत्ति होगी - यह तो न्यून ही कहा गया है।

**T5.** यहाँ यह विचारणीय है कि 'पश्य मृगो धावति' इस वाक्य में इस प्रकार मृग की दर्शन क्रिया में कर्मतासंसर्ग से अन्वय सम्भव नहीं है क्योंकि नामार्थ एवं धात्वर्थ का अभेदातिरिक्त सम्बन्ध से साक्षात् अन्वयबोध अव्युत्पन्न होता है। अन्यथा 'तण्डुलः पचति' जैसे वाक्यों की भी साधुत्वापत्ति होगी। पर वहाँ धावनकृतिविशिष्ट मृग का वाक्यार्थ के रूप में नामार्थत्व सम्भव न होने से यह दोष नहीं है - ऐसा नहीं कहना चाहिए। क्योंकि ऐसे मानने पर मृग पद के अनन्तर प्रथमा की प्राप्ति नहीं होगी। विवक्षास्थल में ही प्रयुक्त 'पश्य मृगो धावति' का फणिसम्मत (भाष्यसम्मत) एकवाक्यत्व अनुपपन्न ही होगा। इस प्रसंग में फणिसम्मति (भाष्यसम्मति) क्या है- यह तो हेलाराज ने स्पष्ट किया है। इस प्रकार जैसे सुबन्त ही अनेक तिङन्त के विशेषण है उसी प्रकार तिङन्त भी तिङन्त का विशेषण है - ऐसा माना जाता है। इस प्रकार प्रातिपदिकाश्रय होने के कारण धावनक्रिया सम्भव है।

**T6.** मृगकर्तृक उत्कट धावन का दर्शनक्रिया में कर्मत्व से (अन्वय) विवक्षा में प्रतीकार नहीं है - ऐसा आशय मानना है, अन्यथा *'धावन्तं मृगं पश्य'* - ऐसा कहा जाता। साथ ही 'त्रयः कालाः' यहाँ 'ज्ञायन्ते' इस क्रिया का अन्वय सम्भव होने के कारण क्रियारहित वाक्य की असंगति की आपत्ति होगी और *'शृणु गर्जति मेघो', 'नटो गायति शृणु', 'घटोऽनश्यत् पश्य'* इत्यादि प्रयोगों में अव्याप्ति की आपत्ति होगी। इस से प्रथमा का अर्थ मृगकर्मत्व है - यह मत अपास्त (निराकृत) हो जाता है।

**T7.** मृग में संख्या का अन्वय नहीं हो सकता, क्योंकि आख्यात-उपस्थाप्य-संख्याप्रकारक-अन्वयबोध के प्रति मुख्य विशेष्य के रूप में प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति कारण होती है। अन्यथा *'हंसीव धवला कीर्तिः'* इस वाक्य में हंसी में भी संख्यान्वय का प्रसंग उपस्थित होगा। मृग में संख्या के अन्वय से इष्टापत्ति होने पर *'पश्य धावति मृगाः'* जैसे वाक्यों की साधुत्वापत्ति होगी। चुँकि *'पटोलपत्रं पितघ्नं नाडी तस्य कफापहा'* तथा *'चैत्रो ग्रामं गतस्तत्र मैत्रः किं कुरुतेऽधुना'* जैसे वाक्यों के प्रयोग देखे जाने के कारण 'तत्' शब्द से विशेषण का भी परामर्श सम्भव है। किन्तु पदार्थतावच्छेदक रूप विशेषण का कहीं भी परामर्श न होने से 'दशैते राजमातङ्गाः' जैसे वाक्यों में कोई अनुपपत्ति नहीं होगी। अत एव यह मत उत्सर्गरूप है न कि नियमरूप। इसलिए सिद्धान्ततः कहा भी गया है कि *'सर्वनाम्नामुत्सर्गतः प्रधानपरामर्शित्वम्'*।

**T8.** यह तथ्य अधोलिखित पङ्क्तियों में व्याख्यायित है। आगे भी और स्पष्ट होगा - ऐसा महामहोपाध्याय मैथिल श्रीवंशमणि का विचार है। मृग पद के अनन्तर प्रथमा भी नहीं होगी। अर्थात् वाक्यार्थ के रूप में नामार्थत्व के अभाव में धावनक्रियाविशिष्ट मृग में प्रातिपदिकाश्रयीभूत प्रथमा भी नहीं होगी। वस्तुतः 'मृगो धावति' इस वाक्य में आख्यातप्रतिपादित संख्यारूप कर्ता में नामार्थ में प्रथमा है और बाद में 'पश्य' इस अन्य क्रिया में वाक्यार्थ के रूप में अन्वय करने पर भी प्राथमिक प्रातिपदिकसंज्ञा की जा सकती है। अतः प्रथमा के बिना किसका कार्य चल सकता है? (किसी का भी नहीं )।

**T9.** मृगकर्तृक उत्कट धावन का दर्शनक्रिया में कर्तृवाच्य में अन्वय विवक्षित है - ऐसा भाष्यकार का आशय है। जैसे सुबन्त ही अधिकांश तिङन्त का विशेषण है उसी प्रकार तिङन्त भी तिङन्त का विशेषण कहा जाता है। इस सिद्धान्त पर हेलाराज ने अपनी संमति जताई है। ग्रन्थकार का कथन है कि यहाँ उभय का ही समर्थन करना सुचारु प्रतीत नहीं होता है, क्योंकि यद्यपि प्रकृति एवं प्रत्यय साथ ही अर्थ-प्रतिपादन करते हैं तथापि उनमें से प्रत्ययार्थ का प्राधान्य नियम अङ्गीकृत है। अतः धात्वर्थनिष्ठ-प्रकारतानिरूपित विशेष्यता सम्बन्ध से शाब्दबोध के प्रति विशेष्य के रूप में प्रत्ययजन्य-उपस्थिति को कारण माना जाता है। इस कार्यकारणभाव से धात्वर्थप्रकारक-अपरधात्वर्थविशेष्यक-अन्वयबोध ही सम्भव नहीं है। *'भावप्रधानमाख्यातम् सत्त्वप्रधानानि नामानि'* जैसे यास्क मुनि (निरुक्त) के विशेष वचन से आख्यातस्थल में प्रत्ययार्थप्राधान्य का त्याग करें - ऐसा नहीं कहना चाहिए, क्योंकि आख्यात पद तिङन्त में ही रूढ है न कि तिङन्त में होनेके कारण आख्यात के अर्थ संख्या-वर्तमान आदि में भी। अतः संख्या-कालातिरिक्त-स्वरूप आख्यातार्थ का प्राधान्य होना ही यहाँ नियामक है।

**T10.** वस्तुतः प्रथमान्तार्थ-प्राधान्य में भी मृगकर्तृक उत्कट धावन का कर्मता-संबन्ध से 'दृशि' क्रिया में विशेषण के रूप में अन्वय करने पर कोई विरोध नहीं है, क्योंकि विशेष्यान्वयि के द्वारा अन्वयित्व यहाँ विशेषणत्व है। धावनक्रिया में विशेष्य मृग है उसकी अन्वयनी दर्शनक्रिया। धावनक्रिया का उसके अन्वयित्वरूप विशेषण अक्षत है, अतः भाष्यकार के वचन का विरोध नहीं है, न हि हेलाराज की उक्ति का विरोध है। वस्तुतः यही तथ्य है। मीमांसा में *'सोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति, लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति'* इत्यादि वाक्यों के प्रसंग में यह स्पष्ट है। (उपर्युक्त दो वाक्यों में से) पूर्ववाक्य में उष्णीषों का भी इष्टसाधनत्व स्वीकार करने पर विशेषण के रूप में अन्वय है। वहाँ विशेषणत्व विशेष्यान्वयि से अन्वयित्व ही है। उष्णीषों का विशेष्य ऋत्विज हैं और उसका अन्वयी इष्टसाधनत्व है। 'तदन्वयित्वमुष्णीषाणां' इस उत्तर-वाक्य से पूर्वलब्ध उष्णीषविशिष्ट ऋत्विक्-कर्तृक प्रचरण का इष्टसाधनत्व में अन्वय नहीं है, किन्तु लौहित्यमात्र का। क्योंकि वहाँ भी परम्परा से उष्णीष द्वारा ऋत्विक् रूप विशेष्य के अन्वयी के साथ इष्टसाधनत्व में लौहित्य के अन्वय स्वीकृत है ।

**T11.** केवल 'धावन्तं मृगं पश्य' इतना भी स्वीकार करना उचित नहीं है। क्योंकि पर्याय शब्दों के प्रयोग में वक्ता की इच्छा की ही नियामक के रूप में इष्टापत्ति है। सभी से तात्पर्य के अभाव में 'मृग' पद का उच्चारण न करें। किन्तु 'पश्य धावति' इस प्रयोग से कोई अनुपपत्ति नहीं है। क्रियारहित वाक्य का उदाहरण के रूप में असंगति की आपत्ति होगी इस आशय से अगर 'त्रयः कालाः' इस वाक्य में 'ज्ञायन्ते' इस क्रिया का अध्याहार सम्भव माना जाय तो उचित नहीं है, क्योंकि 'त्रयः कालाः' में 'ज्ञानक्रिया' की आकाङ्क्षा ही नहीं है। अतः कितने काल हैं? तीन काल' - इस प्रश्नोत्तर वाक्य के क्रियारहितत्व सम्भव है।

**T12.** 'शृणु गर्जति मेघो', 'नटो गायति शृणु', 'घटोऽनश्यत् पश्य' इत्यादि प्रयोगों में कोई अन्य गति (उपाय) नहीं है - एसा मानना ठीक नहीं, क्योंकि सविशेषण में ही विधि एवं निषेध होने से विशेष्य के बाध में विशेषण का बोध हो जाता है। अतः विशेषणों में गर्जन, गान के अभाव में श्रवण-दर्शन के अन्वय सम्भव है।

**T13.** 'शृणु गर्जति मेघः' इत्यादि प्रयोग में श्रवण में प्रथमान्तार्थ ही कर्मत्व है यह मत खण्डित हो जाता है - ऐसा मानना उचित नहीं, क्योंकि *'सविशेषणे हि विधि-निषेधौ सति विशेष्ये बाधे विशेषणमुपक्रामते'* इस न्याय से श्रवण में गर्जनविशिष्ट मेघकर्मत्वबाध में भी गर्जन-कर्मत्व का अन्वय सम्भव होने से कर्मत्व प्रथमार्थ है - ऐसा उचित ही कहा गया है और पदार्थ के रूप में प्रकारता से होनेवाला भान विशेष है।

**T14.** वस्तुतः विभक्ति में लक्षणा नहीं है - इस नियम से कर्मत्व प्रथमार्थरूप में सम्भव नहीं है। किन्तु वहाँ धातुत्वमात्रार्थिका प्रथमा के शक्य के अभाव में शक्यसम्बन्धरूप लक्षणा भी सम्भव है - यह मत तथ्यपूर्ण है जो 'शङ्खाः श्रूयन्ते', 'भेर्यः श्रूयन्ते' इस महाभाष्यप्रयोग से भी सिद्ध होता है।

*प्रबुद्धसेन्द्राम्बुदनादधीरं कृष्णार्णवाम्पर्णचरेकहंसः।*

*मन्दानिलापूरकृतं दधानो निध्वानमश्रूयत पाञ्चजन्यः।।*

इस अतिशयोक्तिपूर्ण प्रयोग से भी *'सविशेषणे हि विधिनिषेधौ सति विशेष्ये बाधे विशेषणमुपक्रामते'* यह न्याय सर्वसम्मत है।

**T15.** मृग में संख्यान्वय नहीं होता है, क्योंकि आख्यात से उपस्थाप्य संख्याप्रकारक-अन्वयबोध के प्रति मुख्य विशेष्य के रूप में प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति ही हेतु है। अन्यथा *'हंसीव धवला कीर्तिः'* इस वाक्य में हंसी में भी संख्यान्वय का प्रसंग उपस्थित होगा। मृग में संख्या के अन्वय से इष्टापत्ति होने पर 'पश्य धावति मृगाः' जैसे वाक्यों की साधुत्वापत्ति होगी - यह कहना उचित नहीं है क्योंकि वहाँ 'मुख्य' ऐसा नहीं कहना चाहिए। वस्तुतः *चैत्र एव पचति* इस वाक्य में इसका व्यभिचार दिखाई देता है। अन्ययोगव्यवच्छेद के रूप में ही एवकारार्थ के एकदेश में चैत्र का विशेषण के रूप में मुख्यविशेष्यता से प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति-विषयत्व के अभाव में *'चैत्रान्यो न पचति' 'चैत्रः पचति'* यह अर्थ उपस्थित होता है।

**T16.** इस प्रकार 'चैत्र एव पचति' इत्यादि प्रयोग में चैत्र में संख्यान्वय के लिए आख्यातोपस्थाप्य संख्याप्रकारक अन्वयबोध के प्रति विशेष्य के रूप में प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति ही हेतु है - ऐसा कार्यकारणभाव स्वीकार करना उचित होगा। अन्यथा *'हंसीव कृष्ण ते कीर्तिः', 'स्वर्गङ्गामवगाहते'* इस उपमान में संख्यान्वय की स्वीकृति के अभाव में आख्यातार्थ स्वर्गङ्गावगाहनाश्रयत्व का और संख्या का साधारणधर्मत्व की अनुपपत्ति होगी। 'हंसीव कृष्ण ते कीर्ति' इत्यादि प्रयोगों का भी असाधुत्व की आपत्ति होने पर आलङ्कारिक मत में वैरस्यापादक लिङ्गवचन भेद के उपमान-उपमेय में अन्वय न होगा। संख्याकालातिरिक्तस्वरूप आख्यातार्थ भावना है और भावनान्वयि मे संख्यान्वय - यह नियम है। कहीं विशेष्य के तो कहीं विशेषण के परामर्श से 'तत्' शब्द का तात्पर्यविषयपरामर्शित्व माना जाता है। किन्तु पदार्थतावच्छेदकरूप विशेषण का कहीं भी परामर्श नहीं है। इस प्रकार यह 'वाक्यवाद' समाप्त होता है। रामदत्त ने (इसे) अपने ही अध्ययन के लिए लिखा है।

# IV - 1 Explanatory Notes in English

**T1.** The collection of *sup* and *tiṅ* has been accepted as a sentence (*vākya*). Here it is a matter to be discussed and decided that whether the collection of *sup* and the collection of *tiṅ* both are to be combinedly treated as a sentence or the collection of *sup* and the collection of *tiṅ* separately can also be considered as a sentece? Or the collection of *sup* and the collection of *tiṅ* are called a sentence individually? On the other hand, if we accept the other definition i. e. collection of words as sentence (*Padasamūho vākyam*) then the meaningless collection of the meaningful words can also be wrongly treated as a sentence. For example, *gauḥ aśvaḥ puruṣaḥ hastī* etc. Therefore, there should be a natural querry that 'what exactly the sentence is'? To reply the querry the author has accepted the definition of sentence as *Ekatiṅantārtha-mukhyaviśeṣyaka-bodhajanaka-padasamūho vākyam*, which has been approved by the grammarians. This definition ofcourse is based on the definition given in the *Mahābhāṣya* as *'Ekatiṅ vākyam'*. Here the question is what does the compound word *ekatiṅ* mean? The meaning (*Ekaṃ ca tat tiṅ*) possible from *karmadhāraya*, is not intended here. Because, in that case, only *pacati* can also be wrongly called a sentence. Therefore, the *bahuvrīhi* compound (*Ekaṃ tiṅ yasmin*) is to be accepted here. Then only the intended meaning i.e. the collection of words including atleast one *tiṅ*, is a sentence, will come out.

In accepting this definition, however, it will not be wrong to accept the expressions consisting of two verbal forms (*tiṅ*) as sentences, because, there also the meaning of one *tiṅ* only can be considered as *mukhyaviśeṣyatā*. As per this definition when the existence of atleast one *tiṅ* becomes essential for sentence, a natural querry arises again that whether all the sentences should possess atleast one *tiṅ*? To answer this querry the author takes resort to the view of Patañjali and says that there can be no sentence without a verbal form. This view was acceptable even to Kātyāyana also as he says that if there is no verbal activity in a sentence then the verbal forms like *asti, bhavati* etc. are to be supplied there by the famous principle called *adhyāhāra*. Thus, there will

be no problem in accepting the existence of atleast one verbal activity in each and every sentence.

**T2.** It is needless to say that the grammarians accept *kriyāmukhyaviśeṣyaka* as *śābdabodha*. Therefore, the *mukhyaviśeṣyatā* of *ekatiṅantārtha kriyā* has been stated in the definition of the sentence. The author puts forth the views of the opponents and says even if we accept *ekatiṅanta-ghaṭita-padasamūha* as sentence by accepting the principle of *adhyāhāra* in each and every case then also instead of accepting *mukhyaviśeṣyatā* of *tiṅantārtha kriyā*, it is better to accept *mukhyaviśeṣyatā* of *prathamāntārtha*. The Naiyāyika-s accept *prathamāntārtha-mukhyaviśeṣyatā- śābdabodha*. To reply the opponent's view, the author says that in accepting *prathamāntārtha* as *mukhya viśeṣya* in the expression '*paśya mṛgo dhāvati*' we will be forced to accept *vākyabheda*. Because, in accepting *prathamānta* word *mṛga* as *viśeṣya* the *darśana-kriyā* will be related to mṛga as a *karma*. Then there will be wrong application of accusative (*dvitīyā*) in the word *mṛga*. Moreover, because of the possible colocusness (*sāmānādhikaraṇya*) between the agent of the verbal activity *dhāvati* and the word *mṛga*, there will be a wrong usage of '*dhāvantaṃ*' ending with the suffix *śatṛ* in place of the verbal form '*dhāvati*' ending with the suffix *tiṅ*. Thus, there will be only a possibility of the expression '*dhāvantaṃ mṛgaṃ paśya*' and not the expression '*Paśya mṛgo dhāvati*'. However, in practice we find both the expressions as correct and they denote separate meanings. The expression '*paśya mṛgo dhāvati*' denotes 'see the *Mṛgakartṛka vartamānakālika dhāvanakriyā* whereas the expression '*Dhāvantaṃ mṛgaṃ paśya*' denotes 'see the deer running'. By the *adhyāhāra* of the word '*tam*' the author has tried to show the flaws such as *vākyabheda* and *gaurava*. However, one thing is to be remembered here that the meaning of sentence (*vākyārtha*) which is possible from '*Paśya mṛgo dhāvati*' cannot be achieved through the *adhyāhāra* of the word *tam*.

**T3.** Now a question may be raised by the opponents that even if there is a possibility of *vākyabheda* due to the *adhyāhāra* of the word *tam* then also it is not at all a fault. To answer this question, the author says that the rule

'*Tiṅatiṅaḥ*' (P. 8.1.2) teaches *nighāta* for *tiṅanta* if it comes after *atiṅanta*. However, if more than one *tiṅanta* is not possible in a sentence then it will be redundant to say *tiṅanta* coming after *atiṅanta*. In fact, if there will be atleast more than one *tiṅanta*-s in a sentence then only the possibility of *tiṅanta* coming after *tiṅanta* will arise and for its prohibition the use of the word *atiṅaḥ* will be required in the above mentioned rule.

In accepting the supply of a *kriyāpada* through *adhyāhāra* in each and every sentence there may be a querry that which *kriyā* should be supplied through *adhyāhāra* in case of '*Harerdaśāvatārāḥ*'. To this the author says that it can be the plural form *bhavanti*.

He further says that where there is no compatibility (*yogyatā*) for present tense as a meaning of *laṭ*, there it is not necessary to relate it with the present tense. In fact, in case of '*Harerdaśāvatārāḥ*' where the *adhyāhāra* of the verbal form *bhavanti* is made, there also the use of verbal form *bhavanti* can be justified even without being related to the present tense. The other possible alternative is since *laṭ-lakāra* is also possible in case of *vartamāna sāmīpya*, the use of the verbal form *bhavanti* can be justified in the context of the present tense. Mukuṭa has provided us the sentence as '*Jayanti Kṛṣṇasya daśāvatārāḥ*' and he has accepted the appropriate verbal activity as '*jayanti*' in place of '*bhavanti*'. Whereas Miśra says that in the context of '*Vāridastṛptimāpnoti sukhamakṣayamannada*', the meaning of *laṭ* may necessarily not be intended as the present tense.

As pointed out earlier, the Naiyāyika-s have recognised even the verbless expressions as sentences.Threfore, according to them, the sentence can be of three types, namely, *subantasamūha*, *tiṅantasamūha* and *subanta-tiṅantasamūha*. The sentence '*Trayaḥ kālāḥ*' serves as the example of *subantasamūha* whereas *pacati bhavati*' is the example of *tiṅantasamūha* and '*caitraḥ pacati*' can be treated as the exmple of *subanta-tiṅantasamūha*.

One *padārtha* is also considered as *ekavākya* due to *bodhajanakatā* of *mukhyaviśeṣyatā*. This sort of *ekavākyatva*, however, is there in all the three types of sentences mentioned above. Similarly, this sort of *ekavākyatva* is also possible in the context of '*Paśya mṛgo dhāvati*'. The Naiyāyika-s accept

the *śābdabodha* of '*Paśya mṛgo dhāvati*' as '*Dhāvanakartṛkaḥ mṛgakarmakaḥ darśanāśrayabhūtastvam*'.

The grammarian's prohibition of the application of accusative in the word *mṛga* is achieved by the Naiyāyika-s by accepting the sentence-meaning as *karma* in case of 'mṛgo *dhāvati'*, because, this sentence is not a *prātipadika* and the accusative will not be possible unless it is a *prātipadika*. Thus, *vākyabheda* will also not be possible in '*paśya mṛgo dhāvati*' as accused by the grammarians, because, since the *vākyārtha* itself is the *karma*, there will be no more need to supply the word *tam* through the principle of *adhyāhāra*.

**T4.** The Naiyāyika-s go to the extent of saying that it is really a blunder commited by Patañjali in his *Mahābhāṣya* in the form of not accepting the verbless sentences (*Kriyāvinirmukta vākya*). Because, there is no doubt over the state of being a sentence of the expression *Trayaḥ kālāḥ* which is famous as a verbless sentence. Moreover, here it is also not possible to think of *adhyāhāra* of any *kriyā*, because, how can a *kriyā* of a particular tense can be related to an expression like *Trayaḥ kālāḥ* meaning three tenses. In case of accepting *kriyāviśeṣyaka śābdabodha*, the Naiyāyika-s have raised another objection that in the sentences like '*Prayāti puruṣastasya caraṇāvabhivādaye*' etc. the *mukhya puruṣa* cannot be related by the word *'tat'*, because, the word *'tat'* will relate itself to the prominent *viśeṣya*. In accepting *kriyā* as prominent *viśeṣya*, the *puruṣa* will present itself as prominent *viśeṣaṇa*. Thus, here the word *tat* will be realated to '*mukhya viśeṣyabhūta kriyā*' and not to ' *viśeṣaṇībhūta puruṣa* '. In addition to that, *tasya* also cannot be related with *caraṇau* in case of the expression : '*Prayāti puruṣastasya caraṇāvabhivādaye*'. Thus, the expressions like *Daśaite rājamātaṅgāstasyaivāmī turaṅgamāḥ*' etc. can also be treated as correct, because, to the word *tasya* the plural form *rājamātaṅgāḥ* can also not be related.

**T5.** The author has presented the arguments of the Naiyāyika-s in the form of the above sentences. Now to refute them he says that in case of the sentence '*Paśya mṛgo dhāvati*', it is not proper to relate *mṛga* to *darśanakriyā* through a relationship called *karmatā*, as the Naiyāyika-s do. Because, conceptually *nāmārtha* cannot be related to *dhātvartha* directly except the

identical relation (i.e. *abheda sambandha*). It is essential to accept the *vibhaktyartha* as the mediater for the non-identical relationship between *nāmārtha* and *dhātvartha*. The *prathamā-vibhaktyartha* in *mṛgaḥ* is nothing but *nāmārtha*. If we do not accept this concept then the sentences like '*taṇḍulaḥ pacati*' will also be treated as correct, because, the *taṇḍula* can also be accepted as related to *pākakriyā* through a relationship called *karmatā*.If Naiyāyika-s say that in the case of '*Paśya mṛgo dhāvati*' the word *mṛga*, qualified with *dhāvanakṛti*, gets related to *darśanakriyā* through a relation called *karmatā* and try to establish that since it is not a *nāmārtha* the principle *nāmārthayorabhedānvayaḥ* is not being violated, then even *prathamā* will also not be applicable to *mṛga*.

Another point is to be noted here that so far as the views of Naiyāyika-s are concerned, even the *dhāvanakriyā* of *mṛga* cannot be a *karma* to *darśanakriyā*. In fact, *ekavākyatā* is acceptable to Mahābhāṣyakāra Patañjali in the context of '*Paśya mṛgo dhāvati*' and it has been already clarified by Helārāja.

**T6.** The Naiyāyika-s have quoted the sentence '*Trayaḥ kālāḥ*' by establishing their stand that there can be a sentence even without a *kriyā*. According to them, here the *adhyāhāra* of a *kriyā* of a particular tense (*kāla*) is not possible. However, the author says that the *adhyāhāra* of the verb '*jñāyante*' is possible in the context of the sentence : '*trayaḥ kālāḥ*'. Therefore, it is not proper to accept a sentence even without a *kriyā*. In accepting a qualificand (*viśeṣya*) in a *kriyā* in the context of a sentence, the Naiyāyika-s find a fault in case of the expression '*Prayāti puruṣastasya caraṇāvabhivādaye*' where the verb may be wrongly related by the word *tat* and not the *puruṣa* as intended. In this context, the author has quoted the sentences such as '*Śṛṇu garjati megho*', '*Naṭo gāyati śṛṇu*' '*Ghaṭo'naśyat paśya*' etc. and has tried to establish that there will be a scope for the fault *avyāpti* in case of accepting *prathamāntaviśeṣyatā* in a sentence. Because, in the above sentences the action of *śravaṇa* has its *karma* as *garjana* and *gāyana* and not the *prathamānta* words *megha* and *naṭa* respectively. Therefore, it is also not proper to accept the meaning of *prathamā* as *karma* in the word *mṛga* in the context of the sentence

: '*Paśya mṛgo dhāvati*' .

**T7.** In *Nyāya*-school *tiṅ* denotes *kṛti*. Therefore, the naiyāyika-s, for relating *tiṅartha saṅkhyā* in the sense of *mukhya viśeṣya prathamāntapada*, accept the undrstanding (*upasthiti*) generated by *prathamāntapada* in the form of *mukhya viśeṣya* towards the understanding of *saṅkhyāprakāraka* presented by *ākhyāta* as the cause. However, in accepting it as related to *darśanakriyā* as *karma*, the number understood by *ākhyāta*, cannot be related to it (i.e. *darśanakriyā*). Moreover, in not accepting the undrstanding (*upasthiti*) generated by *prathamāntapada* in the form of *mukhyaviśeṣya* towards the understanding of *saṅkhyāprakāraka* presented by *ākhyāta* as the cause, then in case of '*haṃsīva dhavalā kīrtiḥ*' the number will be wrongly related to haṃsī which is a *upamāna* qualified in the sense of *iva*. If we do not relate the *tiṅartha saṅkhyā* to the word *mṛga* in the expression '*Paśya mṛgo dhāvati*' then the wrong expressions such as '*Paśya dhāvati mṛgāḥ*' will also be treated as correct. To reply the fault raised by the Naiyāyika-s with regard to *kriyāviśeṣyakabodha* in the form of whether the word *'tat'* will be related to the *prayāṇa kriyā* of *puruṣa*, if we accept the action '*prayāti*' as *viśeṣya* in the expression '*Prayāti puruṣastasya caraṇāvabhivādaye*', the author says that sometimes the pronoun *'tat'* gets related to qualifier (*viśeṣaṇa*) also. For example, '*Paṭolapatraṃ pitaghnaṃ nāḍī tasya kaphāpahā*'. Here the word *tasya* relates to *paṭola* used as a qualifier in *paṭolapatra*. Similarly, in '*Caitro grāmaṃ gatastatra maitraḥ kiṃ kurute'dhunā*' the word *'tat'* in *tatra* relates to *grāma* used as a qualifier and not as a qualificand. However, that which becomes a *viśeṣaṇa* as *padārthatāvacchedaka*, can never be consulted by the word *'tat'*. Therefore, there is no fault in the expression '*Daśaite rājamātaṅgāḥ*'. In fact, the pronouns (*sarvanāma*-s) are generally considered as *parāmarśa* to the principal member which is certainly an *utsarga* and not a *niyama*. Therefore, they can be understood in special cases.

**T8.** In the expression : '*Paśya mṛgo dhāvati*' the Naiyāyika-s have accepted the *vākyārtha : dhāvanakriyāviśiṣṭa mṛga* as *karma* to avoide the flaw of wrong applicability of accusative caused due to accepting *mṛga* as

*karma* in relation to *darśanakriyā*. Thus, they have established that there will be no wrong application of accusative to the base-word *(prātipadika) mṛga*. However, the author says that in accepting this view there will be difficulty in the application of *prathamā* even. Because, that meaning is only *vākyārtha* and not the *prātipadikārtha*. In that case, how nominative case-ending (*prathamā*) will apply which is applicable to a *prātipadikārtha*? This querry has been replied in *nyāya* - view as follows : First of all, *prathamā* will apply to *Ākhyātokta saṅkhyāyukta nāmārtha* and then it will be related to other *kriyā*. This way, there is no problem in the application of *prathamā*.

**T9.** The grammarians have accepted *vyāpāramukhyaviśeṣyaka śābdabodha*. In the context of the expression : '*paśya mṛgo dhāvati*' they have accepted the *mṛgakartṛka dhāvanakriyā* as related to *darśanakriyā* and they have got approval of the Mahābhāṣyakāra on this isuue. In this context, they have recorded the approval of Helārāja also. However, the author did not agree with the grammarians on this particular point and has gone Naiyāyika's way. Because, it is the famous principle that *prakṛti* and *pratyaya* denote their meanings simutaneously. Between the meanings of *prakṛti* and *pratyaya* the meaning of *pratyaya* has been considered superior. On the virtue of this principle, the Naiyāyika-s have accepted that the understanding generated through *viśeṣyatāpratyaya* as the cause towards the *śābdabodha* related to *viśeṣyatā* which is determined by *dhātvarthaniṣṭhaprakāratā*. Therefore, the *dhātvarthavyāpāra* of *pacati* etc. becomes *prakāra* or *viśeṣaṇa* and the *pratyayārtha* becomes *tiṅarthakṛtiviśeṣya*. In fact, as per this principle, *dhātvarthaprakāraka anvayabodha* or *dhātvarthaviśeṣyaka anvayabodha* is not at all possible.

**T10.** According to the *nyāya*-view, even in accepting the prominence (*pradhānatā)* of *prathamāntārtha*, there will be no difficulty in relating *mṛgakartṛka utkaṭa dhāvana* as a qulifier with the '*darśana-kriyā*' through a relation called *karmatā*. Because, here *anvayitva* is the qualifier with regard to *anvayi* which is a qualificand. In *dhāvanakriyā mṛga* is the qualificand (*viśeṣya*) and *darśanakriyā* is *anvayī* in it. Here becoming *anvayī* is *viśeṣya* which is there in *dhāvanakriyā*. Thus, the view of Patañjali and that of Helārāja does

not get opposed even in accepting *prathamāntārthamukhyaviśeṣyaka śābdabodha*. In *mīmāṃsā*, this sort of viśeṣaṇa has been accepted. For example, '*Soṣṇīṣā Ṛtvijaḥ pracaranti, Lohitoṣṇīṣā Ṛtvijaḥ pracaranti*' etc.

**T11.** The grammarians have shown a fault in the context of *prathamāntārtha- mukhyaviśeṣyaka bodhajanaka* accepted by *nyāya*-school that there will be a scope for the usage ending with *śatṛ*-suffix by the rule '*Laṭaḥ śatṛśānacāvaprathamāsamānādhikaraṇe*' in accepting *prathamāntārtha* as qualificand (*viśeṣya*) in case of the expression '*Paśya mṛgo dhāvati*' because of the colocusness (*sāmānādhikaraṇya*) of the verbal activity '*paśya*' being a *karma* with *ākhyātārtha kṛtyāśraya*. Accordingly, there will be a scope for the expression '*Dhāvantaṃ mṛgaṃ paśya*' which is not intended. The author gives a solution to this problem on the basis of the *Nyāya*-view that in the context of using synonyms, the intention of the speaker is the limitater (*niyāmaka*).

Had it not been the intention of the speaker to make '*mṛga*' as the *karma* of *darśanakriyā* then he would not have been uttered it. He would have simply said '*paśya dhāvati*'. The grammarians have always accepted a sentence as possessed of a *kriyā*. Even in case of '*Trayaḥ kālāḥ*', the grammarians have justified it as possessed of a *kriyā* by supplying a verbal form as '*jñāyante*' by adhyāhāra. To this also the author differs by quoting the *nyāya*-view that in case of '*Trayaḥ kālāḥ*' there is no expectancy (*ākāṅkṣā*) for '*jñānakriyā*'. Therefore, it is not proper to supply the verbal form '*jñāyante*' by *adhyāhāra*. Because, they feel that the statements even bereft of *kriyā*, are also to be accepted as sentences.

**T12.** The grammarians have clarified their stand as it is necessary to accept *kriyāviśeṣyaka śābdabodha* by showing possible faults in the concept of *prathamāntārtha mukhyaviśeṣyaka bodha* in the examples such as '*śṛṇu garjati megho*', '*Naṭo gāyati śṛṇu*' etc. To this, the author quotes the *Nyāya*-view and says *vidhi* and *niṣedha* are applicable to *saviśeṣaṇa* only. If opposed they are applied to *viśeṣaṇa* also. In accepting *Prathamāntārtha- mukhyaviśeṣyaka-śābdabodha*, since *śravaṇakriyā* has no possibility of being related to the qualificands *megha* and *naṭa*, it (*śravaṇakriyā*) will be related to the qualifiers *garjana* and gāyana. Therefore, there is no problem even in accepting the *prathamāntārtha mukhyaviśeṣyaka śābdabodha*.

**T13.** In the context of '*Śṛṇu garjati meghaḥ*' the author agrees to Naiyāyika's view and he tries to establish *Nyāya*-view that *prathamāntārtha* is the *karmatva* in *śravaṇakriyā* by refuting the arguments raised against this view. He says that the relationship (*anvaya*) of *garjanakarmatā* is possible even after understanding the *karmatā* of *garjanaviśiṣṭa megha*. Therefore, it is not inappropriate to accept *karmatva* as *prathamārtha.*

**T14.** It is mere a concept that *lakṣaṇā* is not applied in the case-endings. According to this concept, *prathamā* does not denote *karma. lakṣaṇā* is related to *śakya*. Since *mṛga* has even no *śakyasambandha* with *dhāvanakriyā, lakṣaṇā* is not possible. Therefore, it is necessary to accept *darśanakriyā* as related to *dhāvanakriyā* which is qualified to *dhāvanakartṛka mṛga* in the expression '*paśya mṛgo dhāvati*' by accepting the famous maxim '*Saviśeṣaṇe hi vidhiniṣedhau sati viśeṣye bādhe viśeṣaṇamupakrāmate*'. Patañjali also has used the sentences like '*Śaṅkhāḥ śrūyante*' and '*Bheryaḥ śrūyante*'. From this sort of usages also it seems that *dhvaniviśiṣṭa śaṅkha* and *bherī* are being heared. In the meanings of both these sentences *kriyā* is needed to get related to the qualificands (*viśeṣya*). In this context the following verse is to be observed :

प्रबुद्धसेन्द्राम्बुदनादधीरं कृष्णार्णवाम्पर्णचरेकहंसः।

मन्दानिलापूरकृतं दधानो निध्वानमश्रूयत पाञ्चजन्यः।।

Here also *śravaṇakriyā* is needed to get related to the qualificand by the hearing of *dhvaniviśiṣṭa pāñcajanya*.

**T15.** Now a querry has been raised that if we relate *prathamānta mṛga* with *darśanakriyā* then *ākhyātārtha saṅkhyā* cannot be related to *prathamāntārtha mṛga*. Because, there is a famous principle that "*Ākhyātopasthāpya saṅkhyā-prakārakānvayabodhaṃ prati mukhyaviśeṣyatayā prathamāntapa- dajanyopasthitirhetuḥ*". That means, the understanding generated from the nominative word (*prathamāntapadajanyopasthiti*) as a qualificand is the cause with regard to the understanding of *ākhyātārtha-saṅkhyāprakāraka*. As per this principle, the word *mṛga* should be the principal qualificand (*mukhyaviśeṣya*). In the expression : *Paśya mṛgo dhāvati*, however, *mṛga* is not the principal qualificand

(*mukhyaviśeṣya*) but it is the qualifier to the *darśanakriyā*. Otherwise, in the expression '*Haṃsīva dhavalā kīrtiḥ*' the saṅkhyā will be wrongly related to *haṃsī*. If it is not necessary to relate *mṛga* with the number of *ākhyātārtha* the usages like '*Paśya dhāvati mṛgāḥ*' will also be treated as correct.

To reply the above objection the author goes on Naiyāyika-s way and says that the presence of the *prathamāntārtha* as principal qualificand (*mukhya viśeṣya*) is not necessary for the understanding in the form of *ākhyātārtha-saṅkhyā-prakāraka*. Because, sometimes it happens in case of subordinate qualificand also. For example, *Caitra eva pacati*. It means no one other than *Caitra* cooks because caitra alone cooks. Here *Caitra* is related with *Anyatrokta anyayogavyavaccheda padārtha*. Here *Caitra* is not main member but the suburdinate one.

**T16.** By the above arguments it has been tried to establish that there will be a fault in the context of *anyayogavyavaccheda* in accepting *prathamāntapadajanya- upasthiti* as the cause in the form of *mukhyaviśeṣya* towards the *anvayabodha* qualified by the number denoted by *ākhyāta* (i.e. *Ākhyātopasthāpya saṅkhyāprakāraka*). Therefore, *prathamāntapadajanya-upasthiti* should be accepted as the cause in the form of *viśeṣya* and not as *mukhyaviśeṣya* towards the understanding qualified by the number denoted by *ākhyāta*. Thus, there will be no fault in case of '*Caitra eva pacati*'. Otherwise, in not accepting the *āśraya* of number in '*haṃsī*' which is a simily (*upamāna*) in the expressions like '*Haṃsīva kṛṣṇa te kīrtiḥ*' etc. *avagāhanatva* of *svargaṅgā* and *sādhāraṇadharmatva* incorporated in the *upamānopameya* of *ākhyātārtha saṅkhyā* cannot be achieved.

# IV.2 हिन्दी-व्याख्या (Explanatory Notes in Hindi)

**T1.** 'सुप्तिङन्तचय' को वाक्य कहा गया है। यहाँ विचारणीय है कि सुबन्त-समुदाय और तिङन्त-समुदाय मिलकर वाक्य होते हैं, अथवा सुबन्त एवं तिङन्त का समुदाय वाक्य होता है, अथवा सुबन्तों का समुदाय एवं तिङन्तों का समुदाय स्वतन्त्र रूप से वाक्य होते हैं? और यदि *'पदसमूहो वाक्यम्'* इस वाक्य-लक्षण को माने तो सार्थक शब्दों का अनर्थक समुदाय भी वाक्य हो जायेगा। जैसे 'गौः अश्वः पुरुषः हस्ती'। यहाँ सार्थक शब्द तो हैं किन्तु उनका समुदाय सार्थक नहीं है। अतः यह जिज्ञासा स्वाभाविक है कि वाक्य क्या है? इसके उत्तर में ग्रन्थकार ने महाभाष्य के कथन *'एकतिङ् वाक्यम्'* के आधार पर *एकतिङन्तार्थमुख्यविशेष्यकबोधजनकपदसमूहो वाक्यम्* इसे वैयाकरणसम्मत वाक्य-लक्षण स्वीकार किया है। इस लक्षण में 'एकतिङ्' इस अंश में 'एक जो तिङ् वही वाक्य है' - ऐसा कर्मधारय का अर्थ अभीष्ट नहीं है। अन्यथा केवल पचति यह भी वाक्य हो जायेगा। अतः 'एक है तिङ् जिस में' बहुव्रीहि समास के द्वारा ऐसा अर्थ करना चाहिए। जिस के आधार पर 'एकतिङ् से घटित पदों का समुदाय' वाक्य है - यह वाक्य-लक्षण निष्कृष्ट होता है। ऐसा वाक्य-लक्षण करने पर जहाँ दो तिङन्त पद हैं वहाँ भी एक ही तिङन्तार्थ की मुख्यविशेष्यता होने से वाक्यलक्षण संघटित होने में कोई दोष नहीं है। इस लक्षण में वाक्य में एक तिङन्त की अनिवार्यता का उल्लेख हो जाने से यह जिज्ञासा स्वाभाविक है कि क्या सभी वाक्यों में एक तिङन्त पद का होना अनिवार्य है? इस जिज्ञासा का समाधान करते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि क्रियारहित वाक्य नहीं होता है - ऐसा महाभाष्यकार का कथन है। कात्यायन ने भी कहा है कि जहाँ अन्य क्रियापद नहीं है वहाँ 'अस्ति' या 'भवति' क्रियापद का अध्याहार हो जाता है। अतः सभी वाक्यों में एक तिङन्त पद का होना सम्भव है।

**T2.** वैयाकरणों के अनुसार क्रियामुख्यविशेष्यक शाब्दबोध होता है। इसीलिए वाक्य-लक्षण में एकतिङन्तार्थ क्रिया की मुख्यविशेष्यता का उल्लेख किया गया है। इस मत में पूर्वपक्ष की ओर से शङ्का प्रस्तुत करते हुए ग्रन्थकार लिखते हैं कि क्रियापद का अध्याहार सर्वत्र सम्भव मानकर 'एकतिङन्त घटित पदसमूह' को यदि वाक्य मान भी लिया जाय तो भी तिङन्तार्थ क्रिया की मुख्यविशेष्यता मानने की अपेक्षा प्रथमन्तार्थ की ही मुख्यविशेष्यता ही क्यों न मान ली जाय। नैयायिकों के मतानुसार प्रथमान्तार्थ मुख्यविशेष्यक ही शाब्दबोध स्वीकार किया जाता है। इसके उत्तर में ग्रन्थकार का कथन है कि 'पश्य मृगो धावति' इस वाक्य में प्रथमान्तार्थ को मुख्य विशेष्य मानने से वाक्यभेद मानना होगा। मृग जो प्रथमान्त पद है, उसे विशेष्य मानने पर दर्शन-क्रिया का कर्म-रूप में अन्वय मृग में होगा, अतः मृग पद से द्वितीया की आपत्ति भी होगी। मृग के साथ 'धावति' क्रिया के कर्ता का समानाधिकरण होने के कारण 'धावति' इस तिङन्त के स्थान पर शत्रन्त 'धावन्तं' प्रयोग ही होगा। अतः 'पश्य मृगो धावति' यह वाक्य ही प्रयुक्त न होकर 'धावन्तं मृगं पश्य' यही वाक्य प्रयुक्त होगा। जब कि व्यवहार में दोनों वाक्यों के प्रयोग होते हैं और दोनों वाक्यों का तात्पर्य भी अलग-अलग है 'पश्य मृगो धावति' का अर्थ है - मृगकर्तृक वर्तमानकालिक धावनक्रिया को देखे जबकि

*'धावन्तं मृगं पश्य'* का अर्थ है - दौड़ते हुए मृग को देखे। 'तम्' पद के अध्याहार से ग्रन्थकार ने वाक्यभेद तथा गौरव दोष दिखलाया है। किन्तु यह अवधेय है कि जो आशय *'पश्य मृगो धावति'* से होता है वह 'तम्' पद के अध्याहार से नहीं हो सकेगा।

**T3.** पूर्वपक्ष की ओर से यह शङ्का की जा सकती है कि 'तम्' पद के अध्याहार से यदि वाक्यभेद का प्रसङ्ग है तब भी तो कोई दोष नहीं है। इस शङ्का का समाधान करते हुए ग्रन्थकार 'तिङतिङः' सूत्र का उदाहरण देते हैं जिसका अर्थ होता है - अतिङन्त से परे तिङन्त को निघात होता है। यदि एक वाक्य में अनेक तिङन्त होना सम्भव ही नहीं होगा तो 'अतिङन्त से परे' ऐसा कथन ही व्यर्थ होगा। क्योंकि यदि एक वाक्य में एकाधिक तिङन्त सम्भव हो तो तिङन्त से परे तिङन्त सम्भव है जिसकी व्यावृत्ति के लिए अतिङः कहना आवश्यक है।

सर्वत्र क्रियापद के अध्याहार की सम्भावना पर आशङ्का करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि 'हरेर्दशावताराः' इस वाक्य में किस क्रिया का अध्याहार होगा। इसका समाधान उन्होंने भवन्ति इस बहुवचनान्त क्रिया से किया है। किन्तु जहाँ पर लडर्थ वर्तमान काल के अन्वय की योग्यता न हो वहां वर्तमान काल का अन्वय मानने की आवश्यकता नहीं है। अतः 'हरेर्दशावताराः' में भवन्ति क्रिया पद के अध्याहार करने पर भी वर्तमान काल के अन्वय के बिना भी भवन्ति क्रिया पद का प्रयोग संघटित हो जाएगा। दूसरा उपाय यह भी है कि वर्तमान सामीप्य में लट्-लकार होता है। यहाँ वर्तमान सामीप्यार्थक लट्-लकार का प्रयोग भी मानकर 'भवन्ति' पद के लकारार्थ की उपपत्ति की जा सकती है। मुकुट ने तो 'जयन्ति कृष्णस्य दशावताराः' कहकर जयन्ति पद से तिङन्त पद की पूर्ति की है। जबकि *'वारिदस्तृप्तिमाप्नोति सुखमक्षयमन्नद'* में लडर्थ वर्तमान काल विवक्षित नहीं है - ऐसा मिश्र (पक्षधर मिश्र) ने माना है।

नैयायिकों ने क्रियारहित वाक्य को भी स्वीकार किया है। अतः नैयायिकों के अनुसार - सुबन्तसमूह, तिङन्तसमूह या सुबन्त-तिङन्तसमूह इस प्रकार तीन प्रकार के वाक्य सम्भव हैं। जैसे *'त्रयः कालाः'* यह 'सुबन्तसमूहात्मक वाक्य है। *'पचति भवति'* यह तिङन्तसमूहात्मक वाक्य है और *'चैत्रः पचति'* सुबन्त एवं तिङन्त का समुदायात्मक वाक्य है।

एक पदार्थ भी मुख्यविशेष्यता के बोधजनकता के कारण एकवाक्य कहलाता है। इस प्रकार का एकवाक्यत्व इन तीनों में है तथा 'पश्य मृगो धावति' में भी है। नैयायिकों के मत में 'पश्य मृगो धावति' का शाब्दबोध इस प्रकार होता है - 'धावनकर्तृक - मृगकर्मक - दर्शन - आश्रयभूत तुम'। वैयाकरणों के द्वारा मृग में द्वितीयापत्ति का वारण भी नैयायिक 'मृगो धावति' इस वाक्यार्थ को कर्म मानने से परिहृत मान लेता है। क्योंकि यह वाक्य जब प्रातिपदिक-संज्ञक नहीं है तो इससे द्वितीया नहीं हो सकती है। यहाँ वाक्यभेद भी नहीं होगा। वैयाकरणों के द्वारा प्रदत्त 'पश्य मृगो धावति' में वाक्यभेद की भी आपत्ति नहीं है, क्योंकि वाक्यार्थ कर्म होने के कारण 'तं' पद के अध्याहार की भी अपेक्षा नहीं है।

**T4.** नैयायिकों का यहाँ तक कहना है कि महाभाष्य में क्रियाविनिर्मुक्त वाक्य का अभाव माना जाना वस्तुतः एक प्रकार का अनवधानात्मक कथन है। क्योंकि 'त्रयः कालाः' जैसे वाक्य, जो सर्वथा क्रियारहित

रूप में लोकप्रसिद्ध हैं, उन की वाक्यता में किसी को भी सन्देह नहीं है। यहाँ पर किसी भी क्रिया का अध्याहार करना सम्भव भी नहीं है क्योंकि 'त्रयः कालाः' के साथ अन्वययोग्य एक काल की कोई क्रिया कैसे हो सकती है। अतः क्रियारहित वाक्य भी होते हैं — यह मानना आवश्यक है। क्रियाविशेष्यक शाब्दबोध स्वीकार करने पर नैयायिकों ने एक आपत्ति यह दी कि *'प्रयाति पुरुषस्तस्य चरणावभिवादये'* इत्यादि वाक्य में 'तत्' शब्द से मुख्य पुरुष का परामर्श नहीं हो सकेगा, क्योंकि तत् शब्द से मुख्य विशेष्य का ग्रहण होगा। क्रिया को मुख्य विशेष्य मानने पर पुरुष मुख्य विशेषण के रूप में उपस्थित होगा। अतः यहाँ 'तत्' शब्द मुख्य विशेष्यभूत क्रिया का परामर्शक होगा न कि विशेषणीभूत पुरुष का। इस स्थिति में 'तस्य' पद से पुरुष का परामर्श नहीं होने पर *'प्रयाति पुरुषस्तस्य चरणावभिवादये'* इस वाक्य में 'तस्य' के साथ चरणौ का अन्वय भी सम्भव न हो सकेगा। इस प्रकार तो *'दृश्यैते राजमातङ्गास्तस्यैवामी तुरङ्गमाः'* प्रयोग भी साधु हो जायेगा क्योंकि 'तस्य' पद से बहुत्वभूत राजमातङ्ग का परामर्श नहीं होगा।

**T5.** ग्रन्थकार उपर्युक्त वाक्यों के द्वारा न्याय-मत की युक्तियाँ उपस्थापित कर अब उनका खण्डन करते हैं। ग्रन्थकार का कथन है कि नौयायिकों ने 'पश्य मृगो धावति' इस वाक्य में मृग का दर्शन-क्रिया में कर्मता-संबन्ध से जो अन्वय माना है वह समुचित नहीं है, क्योंकि यह सिद्धान्त है कि नामार्थ का धात्वर्थ के साथ अभेद के अतिरिक्त साक्षात् सम्बन्ध नहीं होता है। नामार्थ धात्वर्थ के बीच भेद-सम्बन्ध के लिए विभक्त्यर्थ का माध्यम होना आवश्यक है। मृगः में प्रथमा विभक्त्यर्थ तो नामार्थ के अतिरिक्त कुछ नहीं है। यदि इस सिद्धान्त को नहीं मानते हैं तो *'तण्डुलः पचति'* यह वाक्य भी साधु होने लगेगा। क्योंकि तण्डुल का कर्मता-संबन्ध से पाकक्रिया में अन्वय भी माना जा सकेगा। यदि नैयायिक 'पश्य मृगो धावति' के स्थल में धावनकृतिविशिष्ट मृग का कर्मता-संबन्ध से दर्शनक्रिया में अन्वय है, ऐसा कहें और यह नामार्थ नहीं है, अतः उक्त सिद्धान्त नामार्थयोरभेदान्वयः का विरोध नहीं हो रहा है - यह स्थापित करें तो मृग से प्रथमा भी नहीं हो सकेगी।

और ध्यातव्य है कि जहाँ मृग के धावनक्रिया को ही दर्शनक्रिया का कर्म बनाना है, वह भी न्याय-मत में उपपन्न नहीं हो सकेगी। महाभाष्यकार को *'पश्य मृगो धावति'* में एकवाक्यता अभीष्ट है - यह बात हेलाराज ने स्पष्ट की है।

**T6.** नैयायिकों ने क्रियाविनिर्मुक्त भी वाक्य होता है यह प्रतिपादित करते हुए *'त्रयः कालाः'* इस वाक्य को उद्धृत किया है। इस वाक्य में किसी कालविशेष के क्रिया का अध्याहार भी सम्भव नहीं है - ऐसा नौयायिकों का मानना है। इस पर ग्रन्थकार का कथन है कि 'त्रयः कालाः' इस वाक्य में 'ज्ञायन्ते' इस क्रियापद का अध्याहार किया जा सकता है। अतः क्रियाविनिर्मुक्त वाक्य मानना सङ्गत नहीं है। किसी वाक्य में क्रिया में विशेष्य मानने से न्यायमत में एक दोष यह दिया गया था कि 'प्रयाति पुरुषस्तस्य चरणावभिवादये' में 'तत्' शब्द से पुरुष का परामर्श न होकर क्रिया का परामर्श होने लगेगा जो अभीष्ट नहीं है। इस पर ग्रन्थकार ने 'शृणु गर्जति मेघो', 'नटो गायति शृणु' 'घटोऽनश्यत् पश्य'- इन वाक्यों को उपस्थित करते हुए वाक्य में प्रथमान्तविशेष्यता स्वीकार करने में अव्याप्ति दोष दिया है, क्योंकि इन दोनों वाक्यों में श्रवण का कर्म गर्जन तथा गायन है न कि प्रथमान्त मेघ या नट। इसलिए 'पश्य मृगो धावति' में मृग में

प्रथमा का अर्थ कर्म मानना भी समुचित नहीं है।

**T7.** न्याय - मत में तिङ् का अर्थ कृति है। अतः नैयायिक तिङर्थ संख्या का अन्वय मुख्य विशेष्य प्रथमान्तपद के अर्थ में करने के लिए आख्यात द्वारा उपस्थाप्य संख्याप्रकारक बोध के प्रति मुख्य विशेष्य के रूप में प्रथमान्तपद-जन्य उपस्थिति को कारण मानते हैं। किन्तु प्रथमान्त पद का कर्मत्वेन दर्शनक्रिया में अन्वय मानने पर आख्यात-उपस्थाप्य संख्या का उसमें अन्वय सम्भव नहीं हो सकेगा। और यदि आख्यात-उपस्थाप्य संख्याप्रकारक बोध के प्रति मुख्यविशेष्यतया प्रथमान्तपदजन्य-उपस्थिति को कारण नहीं माने तो 'हंसीव धवला कीर्तिः' यहाँ पर इवार्थ में विशेषणत्वेन उपमानभूत हंसी में भी संख्यान्वय होने लगेगा जो अभीष्ट नहीं है। यदि 'पश्य मृगो धावति' में मृग पद में तिङर्थ संख्या का अन्वय नहीं करेंगे तो 'पश्य धावति मृगाः' जैसा प्रयोग भी साधु होने लगेगा। नैयायिकों ने क्रियाविशेष्यकबोध में जो दोष दिया था कि *'प्रयाति पुरुषस्तस्य चरणावभिवादये'* यहाँ 'प्रयाति' क्रिया को विशेष्य मानने पर 'तत्' पद प्रथमा का परामर्शी न होने के कारण 'प्रयाण' क्रिया का परामर्श करायेगा या पुरुष का - उसका समाधान करते हुए ग्रन्थकार का कथन है कि कहीं-कहीं 'तत्' सर्वनाम विशेषण का भी परामर्श कराता है। जैसे 'पटोलपत्रं पितघ्नं नाडी तस्य कफापहा' यहाँ तस्य पद से पटोलपत्र में विशेषणीभूत पटोल का परामर्श हो रहा है। इसी प्रकार 'चैत्रो ग्रामं गतस्तत्र मैत्रः किं कुरुतेऽधुना' में तत्र पद में 'तत्' से ग्राम का परामर्श हो रहा है जो विशेषणीभूत है न कि विशेष्यीभूत। किन्तु पदार्थतावच्छेदक के रूप में जो विशेषण होता है उसका 'तत्' पद से कहीं भी परामर्श नहीं होता है। अतः 'दशैते राजमातङ्गाः' में कोई दोष नहीं है। इसीलिए सर्वनाम सामान्यतः प्रधान के परामर्श होते हैं जो उत्सर्ग है न कि नियम। अतः विशेष स्थिति में बाध होना स्वाभाविक है।

**T8.** *'पश्य मृगो धावति'* में नैयायिकों ने मृग को दर्शनक्रिया में कर्म मानने पर द्वितीयापत्ति के दोष के वारणार्थ धावनक्रियाविशिष्ट मृग को कर्म माना जो कि वाक्यार्थ है। अतः नैयायिकों ने यह प्रतिपादित किया कि 'मृग' प्रातिपदिक से द्वितीया की आपत्ति नहीं होगी। किन्तु ऐसा मानने पर प्रथमा भी तो नहीं होगी, क्योंकि उक्त अर्थ वाक्यार्थ है न कि प्रातिपदिकार्थ। अतः प्रातिपदिकार्थ में होनेवाली प्रथमा कैसे हो सकती है - इस आशङ्का का न्याय-मत में समाधान करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि प्रथमतः आख्यातोक्त संख्यायुक्त नामार्थ में प्रथमा हो जायेगी तत्पश्चात् क्रियान्तर के साथ अन्वय होगा। अतः प्रथमा होने में आपत्ति नहीं है।

**T9.** वैयाकरणों ने व्यापारमुख्यविशेष्यक शाब्दबोध माना है। *पश्य मृगो धावति* में वे मृगकर्तृक धावन क्रिया का ही दर्शनक्रिया में अन्वय स्वीकार करते हुए इस में महाभाष्यकार की स्वीकृति भी मानी है। इसी पक्ष में हेलाराज के कथन की भी सम्मति मानी है। किन्तु न्यायमत प्रस्तुत करते हुए ग्रन्थकार ने इसे समुचित नहीं माना है। यह सिद्धान्त है कि प्रकृति एवं प्रत्यय अपने-अपने अर्थ को साथ-साथ कहते हैं। प्रकृति एवं प्रत्यय के अर्थ में प्रत्यय का अर्थ प्रधान होता है। अतः इस नियम के अनुसार नैयायिक यह मानते हैं कि धात्वर्थनिष्ठप्रकारता से निरूपित जो विशेष्यता है उस विशेष्यता-सम्बन्ध से शाब्दबोध के प्रति विशेष्यतया प्रत्ययजन्य उपस्थिति कारण है। अतः पचति इत्यादि के धात्वर्थव्यापार प्रकार या विशेषण होता है तथा प्रत्ययार्थ तिङर्थकृतिविशेष्य। उक्त नियम के अनुसार धात्वर्थप्रकारक धात्वर्थविशेष्यक अन्वयबोध

होता ही नहीं है।

**T10.** न्याय-मत में प्रथमान्तार्थ की प्रधानता मानने पर भी मृगकर्तृक उत्कट धावन का कर्मता-संबन्ध से 'दर्शन'-क्रिया में विशेषणत्वेन अन्वय होने में कोई कठिनाई नहीं है, क्योंकि यहाँ विशेष्य रूप अन्वयि में अन्वयित्व ही विशेषण है। धावनक्रिया में मृग विशेष्य है उस में अन्वयी दर्शनक्रिया है। उस में अन्वयी होना ही विशेषण है जो कि धावनक्रिया में हो रहा है। इस प्रकार प्रथमान्तार्थमुख्यविशेष्यक शाब्दबोध मानने पर भी भाष्यकार के कथन का विरोध नहीं रह जाता है न ही हेलाराज की उक्ति का। मीमांसा में इस प्रकार के विशेषण भी स्वीकार किये गये हैं। उदाहरणार्थ 'सोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति, लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्ति' आदि।

**T11.** वैयाकरणों ने न्याय-मत में प्रथमान्तार्थ मुख्यविशेष्यक बोध मानने में एक दोष यह दिया था कि 'पश्य मृगो धावति' इस में प्रथमान्तार्थ को विशेष्य मानने पर 'पश्य' क्रिया का कर्म होने के कारण आख्यातार्थ कृत्याश्रय के साथ समानाधिकरण होने से 'लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे' से शतृप्रत्ययान्त प्रयोग प्राप्त होगा। अतः 'धावन्तं मृगं पश्य' यह प्रयोग होने लगेगा। इसका न्याय-मत में समाधान करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि पर्याय शब्दों के प्रयोग में वक्ता की इच्छा ही नियामिका है। यदि 'मृग' को दर्शनक्रिया का कर्म बनाना इष्ट नहीं होता तो वक्ता 'मृग' पद का उच्चारण भी नहीं करता केवल 'पश्य धावति' ही कह देता। वैयाकरणों ने सर्वत्र क्रियायुक्त को वांक्य माना है। 'त्रयः कालाः' में भी वैयाकरणों ने 'ज्ञायन्ते' क्रिया पद का अध्याहार कर क्रियायुक्तता साधित कर दी है। इस पर नैयायिकों के पक्ष को प्रस्तुत करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि 'त्रयः कालाः' में 'ज्ञानक्रिया' की आकाङ्क्षा ही नहीं है। अतः 'ज्ञायन्ते' क्रियापद का अ्ध्याहार उपयुक्त नहीं है। इस लिए क्रियविनिर्मुक्त वाक्य भी स्वीकार करना चाहिए।

**T12.** वैयाकरणों ने प्रथमान्तार्थ मुख्यविशेष्यक बोध में 'शृणु गर्जति मेघो', 'नटो गायति शृणु', 'घटोऽनश्यत् पश्य' इत्यादि स्थलों में दोषापादान करते हुए क्रियाविशेष्यक शाब्दबोध ही मानना चाहिए - यह सिद्धान्त स्थिर किया था। इस पर न्यायमत को प्रस्तुत करते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि सविशेषण में ही विधि एवं निषेध प्राप्त होते हैं। बाध होने पर विशेषणों में भी उपसङ्क्रान्त हो जाते हैं। प्रथमान्तार्थ मुख्यविशेष्यक शाब्दबोध मानने पर विशेष्यभूत मेघ एवं नट में श्रवण का अन्वय सम्भव न होने के कारण विशेषणभूत गर्जन एवं गायन क्रिया में श्रवण क्रिया का अन्वय होता है। अतः प्रथमान्तार्थ मुख्यविशेष्यक शाब्दबोध मानने में भी कोई दोष नहीं है।

**T13.** न्यायमत मे 'शृणु गर्जति मेघः' में श्रवणक्रिया में प्रथमान्तार्थ ही कर्मत्व है - इस न्यायमत को प्रस्तुत करते हुए उसे अपास्त सिद्ध करने वाले कथन का खण्डन करने की दृष्टि से ग्रन्थकार कहते हैं कि *सविशेषणे हि विधि-निषेधौ सति विशेष्ये बाधे विशेषणमुपक्रामते* — इस न्याय के अनुसार गर्जनविशिष्ट मेघ की कर्मता का बाध होने पर भी गर्जनकर्मता का अन्वय तो सम्भव है ही। अतः कर्मत्व प्रथमार्थ है - ऐसा मानना अनुचित नहीं है।

**T14.** यह मान्य सिद्धान्त है कि विभक्ति में लक्षणा नहीं की जाती है। अतः इस सिद्धान्त के अनुसार प्रथमा का अर्थ कर्मत्व नहीं है। लक्षणा शक्य के साथ सम्बद्ध है । मृग का धावनक्रिया के साथ

शक्यसम्बन्ध भी न होने के कारण लक्षणा करना भी सम्भव नहीं है। अतः सविशेषणे हि विधिनिषेधौ सति विशेष्ये बाधे विशेषणमुपक्रामते' यह न्याय ही स्वीकार करके पश्य मृगो धावति में धावनकर्तृक मृग में विशेषणीभूत धावनक्रिया में दर्शनक्रिया का अन्वय मानना चाहिए। महाभाष्यकार ने 'शङ्खाः श्रूयन्ते', 'भेर्यः श्रूयन्ते' जैसा प्रयोग किया है। इस प्रकार के प्रयोगों से भी यही लगता है कि ध्वनिविशिष्ट शङ्ख या भेरी सुनाई पडते हैं। इन दोनों वाक्यार्थों में विशेष्य में क्रिया का अन्वय किया जाना अभीष्ट है। इसी प्रकार अधोलिखित श्लोक द्रष्टव्य है -

*प्रबुद्धसेन्द्राम्बुदनादधीरं कृष्णार्णवाम्पर्णचरेकहंसः।*

*मन्दानिलापूरकृतं दधानो निध्वानमश्रूयत पाञ्चजन्यः।।*

इस श्लोक में पाञ्चजन्य के श्रवण का तात्पर्य है ध्वनिविशिष्ट पाञ्चजन्य का श्रवण इस तात्पर्य के द्वारा ही विशेष्य में श्रवण-क्रिया का अन्वय कर उपपन्न करना चाहिए।

**T15.** अब यह शङ्का प्रस्तुत करते हैं कि प्रथमान्त मृग का यदि दर्शनक्रिया में अन्वय करते हैं तो आख्यातार्थ संख्या का मृग - इस प्रथमान्तार्थ के साथ अन्वय नहीं हो सकेगा, क्योंकि "*आख्यातोपस्थाप्य संख्याप्रकारकान्वयबोधं प्रति मुख्यविशेष्यतया प्रथमान्तपद- जन्योपस्थितिर्हेतुः*" यह नियम है। अर्थात् आख्यातार्थ-संख्याप्रकारक बोध के प्रति मुख्य विशेष्य के रूप में प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति कारण है। इसके अनुसार 'मृग' को मुख्यविशेष्य होना चाहिए। पश्य मृगो धावति में मृग मुख्यविशेष्य न होकर दर्शनक्रिया में विशेषण हो रहा है। यदि उक्त कार्यकारणभाव नहीं मानेंगे तो 'हंसीव धवला कीर्तिः' यहाँ हंसी में भी संख्या का अन्वय होने लगेगा। यदि मृग में आख्यातार्थ संख्या का अन्वय करना आवश्यक नहीं मानते हैं तो '*पश्य धावति मृगाः*' जैसा प्रयोग भी साधु होने लगेगा।

उक्त आशङ्का के निराकरण की दृष्टि से न्यायमत से उत्तर देते हुए ग्रन्थकार कहते हैं कि आख्यातार्थ-संख्याप्रकारक बोध के प्रति प्रथमान्तार्थ की मुख्य विशेष्यतया उपस्थिति आवश्यक नहीं है। क्योंकि कहीं कहीं अमुख्य से भी इसका अन्वय इष्ट है। जैसे चैत्र एव पचति। यहाँ चैत्र भिन्न नहीं पकाता है, चैत्र पकाता है - यह अर्थ है। यहाँ चैत्र का अन्यत्रोक्त अन्ययोगव्यवच्छेद पदार्थ के साथ अन्वय है। अतः चैत्र मुख्य विशेष्य नहीं है।

**T16.** उक्त युक्ति के द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि आख्यातोपस्थाप्य संख्याप्रकारक अन्वयबोध के प्रति मुख्यविशेष्यतया प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति को कारण मानने में अन्ययोगव्यवच्छेद स्थल में दोष होगा। अतः आख्यातोपस्थाप्य संख्याप्रकारक बोध के प्रति विशेष्यतया प्रथमान्तपदजन्य उपस्थिति को कारण मानना चाहिए न कि मुख्यविशेष्यतया। अतः 'चैत्र एव पचति' यहाँ पर कोई दोष नहीं होगा। यदि ऐसा नहीं मानते हैं तो 'हंसीव कृष्ण ते कीर्तिः', 'स्वर्गङ्गामवगाहते' इन वाक्यों में उपमानभूत 'हंसी' में संख्या का आश्रय नहीं स्वीकार करने पर 'स्वर्गङ्गा' के अवगाहनत्व तथा आख्यातार्थ संख्या के उपमानोपमेयगत साधारणधर्मत्व की उपपत्ति नहीं होगी।

